"शुक्र है पंखे ने इसे काट ही नहीं दिया।"

"काट दिया होता, तो बल्कि अच्छा था। अब इस तरह बेचारा क्या जिएगा ?"

तब तक पति-पत्नी दोनों ने कागज़ पर हस्ताक्षर कर दिए थे। बच्चा उस समय कोर्ट के अहाते में कौवों के पीछे भागता हुआ किलकारियां मार रहा था। वहां धूल उड़ रही थी और चारों तरफ मटियाली-सी धूप फैली थी...।

फिर वही दिन, सप्ताह और महीने...!

अढ़ाई साल गुज़र जाने पर भी प्रकाश फिर से ज़िन्दगी आरम्भ करने का निश्चय नहीं कर पाया था। उस अरसे में बच्चा तीन बार उससे मिलने के लिए आया था। वह नौकर के साथ आता था और दिन-भर रहकर अंधेरा होने पर लौट जाता था। पहली बार वह उससे शरमाता रहा था, मगर बाद में उससे हिल-मिल गया था। प्रकाश बच्चे को लेकर घूमने जाता था, उसे आइसक्रीम खिलाता था, खिलौने ले देता था। बच्चा जाने के समय हठ करता था, "अबी नहीं जाऊंदा। दूद पीतल जाऊंदा। थाना थातल जाऊंदा।"

जब बच्चा इस तरह की बात कहता था, तो उसके अन्दर सहसा कोई चीज़ सुलग उठती थी। उसका मन होता था कि, नौकर को झिड़ककर वापस भेज दे और बच्चे को हमेशा-हमेशा के लिए अपने पास रख ले। जब नौकर बच्चे से कहता था, "बाबा, चलो अब देर हो रही है," तो प्रकाश का शरीर एक हताश आवेश से कांपने लगता और बहुत कठिनता से वह अपने को संभाल पाता। आखिरी बार बच्चा रात के नौ बजे तक रुका रह गया, तो एक अपरिचित व्यक्ति उसे लेने के लिए चला आया था।

बच्चा उस समय उसकी गोदी में बैठा खाना खा रहा था।

"देखिए, अब बच्चे को भेज दीजिए, इसे बहुत देर हो गई है" अजनबी ने आकर कहा।

"आप देख रहे हैं बच्चा खाना खा रहा है," उसका मन हुआ कि मुक्का मारकर उस आदमी के दांत तोड़ दे।

"हां, हां, आप खाना खिला दीजिए," अजनबी ने उदारता के साथ कहा, "मैं नीचे इन्तज़ार कर रहा हूं।"

गुस्से के मारे प्रकाश के हाथ इस तरह कांपने लगे कि उसके लिए बच्चे को खाना खिलाना असम्भव हो गया।

जब नौकर बच्चे को लेकर चला गया, तो उसने देखा कि बच्चे की टोपी वहीं पर रह गई है। वह टोपी लिए हुए भागकर नीचे पहुंचा, तो देखा कि नौकर और अजनबी के अलावा बच्चे के साथ कोई और भी है—उसकी मां। वे लोग चालीस-पचास गज़ आगे पहुंच गए थे। उसने नौकर को आवाज़ दी, तो चारों ने मुड़कर एकसाथ उसकी तरफ देखा। नौकर टोपी लेने के लिए लौट आया और शेष तीनों आगे चलते रहे।

उस रात वह एक दोस्त की छाती पर सिर रखकर देर तक रोता रहा।

नये सिरे से फिर वही सवाल मन में उठने लगा। क्यों वह अपने को इस अतीत से पूरी तरह मुक्त नहीं कर लेता? यदि बसा हुआ घर-बार हो, तो अपने आसपास बच्चों की चहल-पहल में वह इस दुःख को भूल नहीं जाएगा? उसने अपने को बच्चे से इसीलिए तो अलग किया था कि अपने जीवन को एक नया मोड़ दे सके—फिर वह इस तरह अकेली ज़िन्दगी की यन्त्रणा किसलिए सह रहा था?

परन्तु नये सिरे से जीवन आरम्भ करने की कल्पना में सदा एक

आशंका मिली रहती थी। वह उस आशंका से जितना ही लड़ता था, वह उतनी ही और प्रबल हो उठती थी। जब एक प्रयोग सफल नहीं हुआ, तो यह कैसे कहा जा सकता था कि दूसरा प्रयोग सफल होगा ही ?

वह पहले की भूल को दोहराना नहीं चाहता था, इसलिए उसकी आशंका ने उसे बहुत सतर्क कर दिया था। वह जिस किसी लड़की को अपनी भावी पत्नी के रूप में देखता, उसीके चेहरे में उसे अपने पहले जीवन की छाया नज़र आने लगती। हालांकि वह स्पष्ट रूप से इस विषय में कुछ भी सोच नहीं पाता था, फिर भी उसे लगता था कि वह एक ऐसी ही लड़की के साथ जीवन बिता सकता है, जो हर दृष्टि से बीना के विपरीत हो। बीना में बहुत अहं था, वह उसके बराबर पढ़ी-लिखी थी, उससे ज़्यादा कमाती थी। उसे अपनी स्वतन्त्रता का बहुत मान था और वह समझती थी कि किसी भी परिस्थिति का वह अकेली रहकर मुकाविला कर सकती है। शारीरिक दृष्टि से भी बीना काफी लम्बी-ऊंची थी। और उसपर भारी पड़ती थी। बातचीत भी वह खुले मरदाना ढंग से करती थी। वह अब एक ऐसी लड़की चाहता था जो हर तरह से उसपर निर्भर करे, जिसकी कमज़ोरियां एक पुरुष के आश्रय की अपेक्षा रखती हों।

और कुछ ऐसी ही लड़की थी निर्मला—उसके एक घनिष्ठ मित्र कृष्ण जुनेजा की बहन। उसने दो-एक बार उस लड़की को देखा था। बहुत सीधी-सादी मासूम-सी लड़की थी। बात करते हुए उसकी आंखें नीचे को झुक जाती थीं। साधारण पढ़ी-लिखी थी और बहुत साधारण ढंग से ही रहती थी। उसे देखकर अनायास मन में सहानुभूति उमड़ आती थी। छब्बीस-सत्ताईस बरस की होकर भी देखने में वह अठारह-उन्नीस से ज़्यादा की नहीं लगती थी। वह जुनेजा के घर की कठिनाइयों को जानता था। उन कठिनाइयों के कारण ही शायद इतनी उम्र तक

उस लड़की का विवाह नहीं हो सका था। उसके साथ निर्मला के विवाह की बात चलाई गई, तो उसके मन के किसी कोने में सोया हुआ पुलक सहसा जाग उठा। उसे सचमुच लगा जैसे उसका खोया हुआ जीवन उसे वापस मिल रहा हो; जैसे अन्दर की एक टूटी हुई कल्पना फिर से आकार ग्रहण कर रही हो। हवा और आकाश में उसे एक और ही आकर्षण लगने लगा, रास्ते में बिकती हुई फूलों की बेनियां पहले से कहीं सुगन्धित प्रतीत होने लगीं। निर्मला ब्याह कर उसके घर में आई भी नहीं थी कि वह शाम को लौटते हुए उसके लिए बेनियां खरीदकर घर लाने लगा। अपना पहले का घर उसे छोटा लगने लगा, इसलिए उसने एक बड़ा घर ले लिया और उसे सजाने के लिए नया-नया सामान खरीद लाया। पास में ज्यादा पैसे नहीं थे, इसलिए कर्ज़ ले-लेकर भी उसने निर्मला के लिए न जाने क्या कुछ बनवा डाला....।

निर्मला हंसती हुई उसके घर में आई—और हंसती ही रही...।

पहले तो कुछ दिन वह नहीं समझ सका कि वह हंसी क्या है। निर्मला जब कभी बिना बात के हंसना शुरू कर देती और देर तक हंसती रहती। वह अवाक् होकर उसे देखता रहता। तीन-तीन चार-चार साल के बच्चे भी उस तरह आकस्मिक ढंग से नहीं हंस सकते जैसे वह हंसती थी। कोई व्यक्ति उसके सामने गिर जाता या कोई चीज़ किसीके हाथ से गिरकर टूट जाती तो उसके लिए अपनी हंसी रोकना असम्भव हो जाता। लगातार दस-दस मिनट तक वह हंसी से बेहाल हो रहती। वह उसे समझाने की चेष्टा करता कि ऐसी बातों पर नहीं हंसा जाता, तो निर्मला को और भी हंसी छूटती। वह उसे डांट देता, तो वह उसी तरह आकस्मिक ढंग से बिस्तर पर लेटकर हाथ-पैर पटकती हुई रोने लगती, चिल्ला-चिल्लाकर अपनी मरी हुई मां को पुकारने लगती और अन्त में

उस लड़की का विवाह नहीं हो सका था। उसके साथ निर्मला के विवाह की बात चलाई गई, तो उसके मन के किसी कोने में सोया हुआ पुलक सहसा जाग उठा। उसे सचमुच लगा जैसे उसका खोया हुआ जीवन उसे वापस मिल रहा हो; जैसे अन्दर की एक टूटी हुई कल्पना फिर से आकार ग्रहण कर रही हो। हवा और आकाश में उसे एक और ही आकर्षण लगने लगा, रास्ते में बिकती हुई फूलों की बेनियां पहले से कहीं सुगन्धित प्रतीत होने लगीं। निर्मला ब्याह कर उसके घर में आई भी नहीं थी कि वह शाम को लौटते हुए उसके लिए बेनियां खरीदकर घर लाने लगा। अपना पहले का घर उसे छोटा लगने लगा, इसलिए उसने एक बड़ा घर ले लिया और उसे सजाने के लिए नया-नया सामान खरीद लाया। पास में ज़्यादा पैसे नहीं थे, इसलिए कर्ज़ ले-लेकर भी उसने निर्मला के लिए न जाने क्या कुछ बनवा डाला....।

निर्मला हंसती हुई उसके घर में आई—और हंसती ही रही...।

पहले तो कुछ दिन वह नहीं समझ सका कि वह हंसी क्या है। निर्मला जब कभी बिना बात के हंसना शुरू कर देती और देर तक हंसती रहती। वह अवाक् होकर उसे देखता रहता। तीन-तीन चार-चार साल के बच्चे भी उस तरह आकस्मिक ढंग से नहीं हंस सकते जैसे वह हंसती थी। कोई व्यक्ति उसके सामने गिर जाता या कोई चीज़ किसीके हाथ से गिरकर टूट जाती तो उसके लिए अपनी हंसी रोकना असम्भव हो जाता। लगातार दस-दस मिनट तक वह हंसी से बेहाल हो रहती। वह उसे समझाने की चेष्टा करता कि ऐसी बातों पर नहीं हंसा जाता, तो निर्मला को और भी हंसी छूटती। वह उसे डांट देता, तो वह उसी तरह आकस्मिक ढंग से बिस्तर पर लेटकर हाथ-पैर पटकती हुई रोने लगती, चिल्ला-चिल्लाकर अपनी मरी हुई मां को पुकारने लगती और अन्त में

बाल बिखेरकर और देवी का रूप धारण करके घर-भर को शाप देने लगती। कभी अपने कपड़े फाड़कर इधर-उधर छिपा देती और गहने जूतों के अन्दर संभाल देती। कभी अपनी बांह पर फोड़े की कल्पना करके वह दो-दो दिन उसके दर्द से कराहती रहती और फिर सहसा स्वस्थ होकर कपड़े धोने लगती और सुबह से शाम तक कपड़े ही धोती रहती।

जब मन शान्त होता, तो मुंह गोल किए वह अंगूठा चूसने लगती।

उठते-बैठते, खाते-पीते प्रकाश के सामने निर्मला के तरह-तरह के रूप आते रहते और उसका मन एक अंधे कुएं में गिरने लगता। रास्ते पर चलते हुए उसके चारों तरफ एक शून्य-सा घिर आता और वह कई बार भौंचक्का-सा सड़क के किनारे खड़ा होकर सोचने लगता कि वह घर से क्यों आया है और कहां जा रहा है। उसका किसीसे भी मिलने और कहीं भी आने-जाने को मन न होता। उसका मन जिस शून्य में भटकता रहता, उसमें कई बार उसे एक बच्चे की किलकारियां सुनाई देने लगतीं और वह बिलकुल जड़ होकर देर-देर तक एक ही जगह पर खड़ा या बैठा रहता। एक बार चलते-चलते खम्भे से टकराकर वह नाली में गिर गया। एक बार बस पर चढ़ने की कोशिश में नीचे गिर जाने से उसके कपड़े पीछे से फट गए और वह इससे बेखबर दूसरी बस में चढ़कर आगे चल दिया। उसे पता तब चला जब किसीने रास्ते में उससे कहा, "जेंटलमैन, तुम्हें क्या घर जाकर कपड़े बदल नहीं लेने चाहिएं?"

उसे लगता था जैसे वह जी न रहा हो, सिर्फ अन्दर ही अन्दर घुट रहा हो। क्या यही वह ज़िन्दगी थी जिसे पाने के लिए उसने वर्षों तक अपने से संघर्ष किया था?

उसे क्रोध आता कि जुनेजा ने उसके साथ इस तरह का विश्वासघात क्यों किया? उस लड़की को किसी मानसिक चिकित्सालय में भेजने की जगह उसका ब्याह क्यों कर दिया? उसने जुनेजा को इस सम्बन्ध में

पत्र लिखे, परन्तु उसकी ओर से उसे कोई उत्तर नहीं मिला। उसने जुनेजा को बुला भेजा, तो वह आया भी नहीं। वह स्वयं जुनेजा से मिलने के लिए गया, तो उसे जवाब मिला कि निर्मला अब उसकी पत्नी है—निर्मला के मायके के लोगों का उस मामले में अब कोई दखल नहीं है।

और निर्मला घर में उसी तरह हंसती और रोती रही…!

"तुम मेरे भाई से क्या पूछने के लिए गए थे?" वह बाल बिखेरकर 'देवी' का रूप धारण किए हुए कहती, "तुम बीना की तरह मुझे भी तलाक देना चाहते हो? किसी तीसरी को घर में लाना चाहते हो? मगर मैं बीना नहीं हूं। वह सती नारी नहीं थी। मैं सती नारी हूं। तुम मुझे छोड़ने की बात भी मन में लाओगे, तो मैं इस घर को जलाकर भस्म कर दूंगी—सारे शहर में भूचाल ले आऊंगी। लाऊं भूचाल?" और बांहें फैलाकर वह कहने लगती, "आ भूचाल आ…आ! मैं सती नारी हूं, तो इस घर की ईंट से ईंट बजा दे। आ, आ, आ!"

वह उसे शान्त करने की चेष्टा करता, तो वह कहती, "तुम मुझसे दूर रहो। मेरे शरीर को हाथ मत लगाओ। मैं सती हूं। देवी हूं। साधवी हूं। तुम मेरा सतीत्व नष्ट करना चाहते हो? मुझे खराब करना चाहते हो? मेरा तुमसे ब्याह कब हुआ है? मैं तो अभी तक कंवारी हूं। छोटी-सी मासूम बच्ची हूं। संसार का कोई भी पुरुष मुझे नहीं छू सकता। मैं आध्यात्मिक जीवन जीती हूं। मुझे कोई छूकर देखे तो सही…।"

और बाल बिखेरे हुए इसी तरह बोलती हुई कभी वह घर की छत पर पहुंच जाती और कभी बाहर निकलकर घर के आसपास चक्कर काटने लगती। प्रकाश ने दो-एक बार होठों पर हाथ रखकर उसका मुंह बन्द कर देना चाहा, तो वह और भी ज़ोर से चिल्ला उठी, "तुम मेरा मुंह बन्द करना चाहते हो? मेरा गला घोटना चाहते हो? मुझे मारना चाहते हो? तुम्हें पता है मैं साक्षात् देवी हूं? मेरे चारों भाई मेरे चार

शेर हैं ! वे तुम्हें नोंच-नोंचकर खा जाएंगे। उन्हें पता है—उनकी बहन देवी का स्वरूप है। कोई मेरा बुरा चाहेगा, तो वे उसे उठाकर ले जाएंगे और काल-कोठरी में बन्द कर देंगे। मेरे बड़े भाई ने अभी-अभी नई कार ली है। मैं उसे चिट्ठी लिख दूं, तो वह अभी कार लेकर आ जाएगा और हाथ-पैर बांधकर तुम्हें कार में डालकर ले जाएगा। छः महीने बन्द रखेगा, फिर छोड़ेगा। तुम्हें पता नहीं वे चारों के चारों शेर कितने ज़ालिम है ? वे राक्षस हैं राक्षस। आदमी की बोटी-बोटी काट दें और किसीको पता भी न चले। मगर मैं उन्हें नहीं बुलाऊंगी। मैं सती नारी हूं, इसलिए अपने सत्य से ही अपनी रक्षा करूंगी···!"

सब प्रयत्नों से हारकर प्रकाश थका हुआ अपने पढ़ने के कमरे में बन्द होकर पड़ जाता, तो आधी रात तक वह साथ के कमरे में उसी तरह बोलती रहती। फिर बोलते-बोलते अचानक चुप कर जाती और थोड़ी देर के बाद उसका दरवाजा खटखटाने लगती।

"क्या बात है ?" वह कहता।

"इस कमरे में मेरी सांस रुक रही है," निर्मला उत्तर देती। "दरवाज़ा खोलो, मुझे अस्पताल जाना है !"

"इस समय सो जाओ," वह कहता, "सुबह तुम जहां कहोगी, वहां ले चलूंगा।"

"मैं कहती हूं दरवाजा खोलो, मुझे अस्पताल जाना है।" और वह ज़ोर-ज़ोर से धक्के देकर दरवाज़ा तोड़ने लगती।

प्रकाश दरवाज़ा खोल देता, तो वह हंसती हुई उसके सामने आ जाती।

"तुम्हें हंसी किस बात की आ रही है ?" प्रकाश कहता।

"तुम्हें लगता है मैं हंस रही हूं ?" वह और भी ज़ोर से हंसने लगती। "यह हंसी नहीं, रोना है, रोना।"

"तुम अस्पताल चलना चाहती हो ?"

"क्यों ?"

"अभी तुम कह रही थीं···!"

"मैं अस्पताल चलने के लिए कहां कह रही थी ? मैं तो कह रही थी कि मुझे उस कमरे में डर लगता है, मैं यहां तुम्हारे पास सोऊंगी।"

"देखो निर्मला, इस समय मेरा मन ठीक नहीं है। तुम थोड़ी देर में चाहे मेरे पास आ जाना, मगर इस समय थोड़ी देर के लिए···।"

"मैं कहती हूं, मैं अकेली उस कमरे में नहीं सो सकती। मेरे जैसी मासूम बच्ची क्या कभी अकेली सो सकती है ?"

"तुम मासूम बच्ची नहीं हो, निर्मला !"

"तो तुम्हें मैं बड़ी नज़र आती हूं ? एक छोटी-सी बच्ची को बड़ी कहते तुम्हारे दिल को कुछ नहीं होता ? इसलिए कि तुम मुझे अपने पास सुलाना नहीं चाहते ? मगर मैं यहां से नहीं जाऊंगी। तुम्हें मुझे अपने साथ सुलाना पड़ेगा। मैं विधवा हूं जो अकेली सोऊंगी ? मैं सुहागिन नारी हूं। कोई सुहागिन क्या कभी अकेली सोती है ? मैं भांवरें लेकर तुम्हारे घर में आई हूं, ऐसे ही उठाकर नहीं लाई गई। देखती हूं तुम कैसे मुझे उस कमरे में भेजते हो ?" और वह प्रकाश के पास लेटकर उससे लिपट जाती।

कुछ देर में जब उसके स्नायु शान्त हो चुकते, तो वह लगातार उसे चूमती हुई कहती, "मेरा सुहाग ! मेरा चांद ! मेरा राजा ! मैं तुम्हें कभी अपने से अलग रख सकती हूं ? तुम मेरे साथ एक सौ छत्तीस बरस की उम्र तक जियोगे। मुझे यह वर मिला हुआ है कि मैं एक सौ छत्तीस बरस की उम्र तक सुहागिन रहूंगी। जिसकी भी मुझसे शादी होती, वह एक सौ छत्तीस बरस की उम्र तक जीता। तुम देख लेना मेरी बात सच्ची निकलती है या नहीं। मैं सती नारी हूं और सती नारी के मुंह से निकली

हुई बात कभी झूठी नहीं हो सकती''''।"

"तुम सुबह मेरे साथ अस्पताल चलोगी ?" प्रकाश कहता।

"क्यों, मुझे क्या हुआ है जो मैं अस्पताल जाऊंगी ? मुझे तो आज तक सिरदर्द भी नहीं हुआ। मैं अस्पताल क्यों जाऊं ?"

एक दिन प्रकाश उसके लिए कई एक किताबें खरीद लाया। उसने सोचा था कि शायद पढ़ने से निर्मला के मन को एक दिशा मिल जाए और वह धीरे-धीरे अपने मन के अंधेरे से बाहर निकलने लगे। मगर निर्मला ने उन किताबों को देखा, तो मुंह बिचकाकर एक तरफ हटा दिया।

"ये किताबें मैं तुम्हारे पढ़ने के लिए लाया हूं," प्रकाश ने कहा।

"मेरे पढ़ने के लिए ?" निर्मला आश्चर्य के साथ बोली। "मैं इन किताबों को पढ़कर क्या करूंगी ? मैंने तो मार्क्सवाद, मनोविज्ञान और सभी कुछ चौदह साल की उम्र में पढ़ लिया था। अब इतनी बड़ी होकर मैं ये किताबें पढ़ने लगूंगी ?"

और उसके पास से उठकर अंगूठा चूसती हुई वह कमरे से बाहर चली गई।

"पापा !"

कोहरे के बादलों में भटका हुआ मन सहसा बालकनी पर लौट आया। खिलनमर्ग को जानेवाली सड़क पर बहुत-से लोग घोड़े दौड़ाते जा रहे थे—एक धुंधले चित्र की बुझी-बुझी आकृतियों जैसे। वैसी ही बुझी-बुझी आकृतियां क्लब से बाजार की तरफ आ रही थीं। बाईं ओर बर्फ से ढकी हुई पहाड़ी की एक चोटी कोहरे से बाहर निकल आई थी और जाने किधर से आती हुई सूर्य की किरण ने उसे दीप्त कर दिया था। कोहरे में भटके हुए कुछ पक्षी उड़ते हुए उस चोटी के सामने आ

गए, तो सहसा उनके पंख सुनहरे हो उठे—मगर अगले ही क्षण वे फिर धुंधलके में खो गए।

प्रकाश कुर्सी से उठ खड़ा हुआ और झांककर नीचे सड़क की तरफ देखने लगा। क्या वह आवाज़ पलाश की नहीं थी ? परन्तु सड़क पर दूर-दूर तक ऐसी कोई आकृति दिखाई नहीं दे रही थी जिसे उसकी आंखें उस बच्चे के रूप में पहचान सकें। आंखों ही आंखों टूरिस्ट होटल के गेट तक जाकर वह लौट आया और गले पर हाथ रखकर जैसे निराशा की चुभन को रोके हुए फिर कुर्सी पर बैठ गया। दस के बाद ग्यारह, बारह और फिर एक भी बज गया था और बच्चा नहीं आया था। क्या बच्चे के पहले जन्मदिन की घटना आज फिर दोहराई जानी थी ? मुट्ठियां बन्द किए उनपर माथा रखकर वह बालकनी पर झुक गया।

"पापा !"

उसने चौंककर सिर उठाया। वही कोहरा और वही धुंधली सुनसान सड़क। दूर घोड़ों की टापें और धीमी चाल से उस तरफ को आता हुआ एक कश्मीरी मज़दूर ! क्या वह आवाज़ उसे अपने कानों के पर्दों के अन्दर से ही सुनाई दे रही थी ?

तभी उन पर्दों के अन्दर दो नन्हे पैरों की आवाज़ भी गूंज गई और उसकी बाहों के बहुत पास ही बच्चे का स्वर किलक उठा, "पापा !" साथ ही दो नन्ही-नन्ही बांहें उसके गले से लिपट गईं और बच्चे के झंडूले बाल उसके होंठों से छू गए।

प्रकाश ने एक बार बच्चे के शरीर को सिर से पैर तक छूकर देख लिया कि यह आकार भी उसकी कल्पना का स्वप्न तो नहीं है। विश्वास हो जाने पर कि बच्चा सचमुच उसकी गोदी में है, उसने उसके माथे और आंखों को कसकर चूम लिया।

"तो मैं जाऊं पलाश ?" एक भूली हुई मगर परिचित आवाज़ ने

प्रकाश को फिर चौंका दिया। उसने घूमकर पीछे देखा। कमरे के दरवाज़े के बाहर बीना दाईं ओर न जाने किस चीज़ पर आंखें गड़ाए खड़ी थी।

"आप ?...आ आइए आप ...!" कहता हुआ बच्चे को बांहों में लिए प्रकाश अस्तव्यस्त-सा कुर्सी से उठ खड़ा हुआ।

"नहीं, मैं जा रही हूं", बीना ने फिर भी उसकी तरफ नहीं देखा। "मुझे इतना बता दीजिए कि बच्चा कब तक लौटकर आएगा ?"

"आप...जब कहें, तभी भेज दूंगा।" प्रकाश बालकनी की दहलीज़ लांघकर कमरे में आ गया।

"चार बजे इसे दूध पीना होता है।"

"तो चार बजे तक मैं इसे वहां पहुंचा दूंगा।"

"इसने हल्का-सा स्वेटर ही पहन रखा है। दूसरे पुलोवर की ज़रूरत तो नहीं पड़ेगी ?"

"आप दे दीजिए। ज़रूरत पड़ेगी, तो मैं इसे पहना दूंगा।"

बीना ने दहलीज़ के उस तरफ से ही पुलोवर उसकी तरफ बढ़ा दिया। उसने पुलोवर लेकर उसे शाल की तरह बच्चे को ओढ़ा दिया। "आप..." उसने बीना से कहना चाहा कि वह अन्दर आ जाए, मगर उससे कहा नहीं गया। बीना चुपचाप जीने की तरफ चल दी। प्रकाश कमरे से निकल आया। जीने से बीना ने फिर कहा, "देखिए इसे आइसक्रीम मत खिलाइएगा। इसका गला बहुत जल्द खराब हो जाता है।"

"अच्छा !"

बीना पल-भर रुकी रही। शायद उसे और भी कुछ कहना था। मगर फिर बिना कुछ कहे वह नीचे उतर गई। बच्चा प्रकाश की गोदी में उछलता हुआ हाथ हिलाता रहा, "ममी, टा टा ! टा टा !"

प्रकाश उसे लिए बालकनी पर लौट आया, तो वह उसके गले में बांहें डालकर बोला, "पापा, मैं आइछ क्लीम जलूल थाऊंदा।"

"हां, हां, बेटे !" प्रकाश उसकी पीठ पर हाथ फेरने लगा। "जो तेरे मन में आए, सो खाना। हां ?"

और कुछ देर के लिए वह अपने को, बालकनी को और यहां तक कि बच्चे को भी भूला हुआ आकाश को देखता रहा।

कोहरे का पर्दा धीरे-धीरे उठने लगा, तो मीलों में फैले हुए हरियाली के रंगमंच की धुंधली रेखाएं सहसा स्पष्ट हो उठीं।

वे दोनों गॉल्फ ग्राउंड पार करके क्लब की तरफ जा रहे थे। चलते हुए बच्चे ने पूछा, "पापा, आदमी के दो टांगें क्यों होती हैं ? चार क्यों नहीं होतीं ?"

प्रकाश ने चौंककर उसकी तरफ देखा और कहा, "अरे !"

"क्यों पापा," बच्चा बोला, "तुमने अरे क्यों कहा है ?"

"तू इतना साफ बोल सकता है, तो अब तक तुतलाकर क्यों बोल रहा था ?" प्रकाश ने उसे बांहों में उठाकर एक अभियुक्त की तरह अपने सामने कर लिया। बच्चा खिलखिलाकर हंस पड़ा। प्रकाश को लगा कि यह वैसी ही हंसी है जैसी कभी वह स्वयं हंसा करता था। बच्चे के चेहरे की रेखाओं से भी उसे अपने बचपन के चेहरे की याद आने लगी। उसे लगा जैसे एकाएक उसका तीस बरस पहले का चेहरा उसके सामने आ गया हो और वह स्वयं उस चेहरे के सामने एक अभियुक्त की तरह खड़ा हो।

"ममी तो ऐछे ही अच्छा लदता है," बच्चे ने कहा।

"क्यों ?"

"मेले तो नहीं पता। तुम ममी छे पूछ लेना।"

"तैरी ममी तेरे को ज़ोर से हंसने से भी मना करती है ?" प्रकाश को वे दिन याद आ रहे थे जब उसके खिलखिलाकर हंसने पर बीना कानों पर हाथ रख लिया करती थी।

बच्चे की बांहें उसकी गरदन के पास कस गईं। "हां," वह बोला। "ममी तहती है अच्छे बच्चे जोल छे नहीं हंछते।"

प्रकाश ने उसे बांहों से उतार दिया। बच्चा उसकी उंगली पकड़े हुए घास पर चलने लगा। "त्यों पापा," उसने पूछा। "अच्छे बच्चे जोल छे त्यों नहीं हंछते ?"

"हंसते हैं बेटे !" प्रकाश ने उसके सिर को सहलाते हुए कहा। "सब अच्छे बच्चे ज़ोर से हंसते हैं।"

"तो ममी मेले तो त्यों लोतती है ?"

"नहीं रोकती बेटे। अब वह तुझे नहीं रोकेगी। और तू तुतलाकर नहीं, ठीक से बोला कर। तेरी ममी तुझे इसके लिए भी मना नहीं करेगी। मैं उससे कह दूंगा।"

"तो तुमने पहले ममी छे त्यों नहीं तहा।"

"ऐसे नहीं, कह कि तुमने पहले ममी से क्यों नहीं कहा।"

बच्चा फिर हंस दिया। "तो तुमने पहले ममी से क्यों नहीं कहा ?"

"पहले मुझे याद नहीं रहा। अब याद से कह दूंगा।"

कुछ देर दोनों चुपचाप चलते रहे। फिर बच्चे ने पूछा, "पापा, तुम मेरे जनम दिन की पार्टी में क्यों नहीं आए ? ममी कहती थी तुम विलायत गए हुए थे।"

"हां बेटे, मैं विलायत गया हुआ था।"

"तो पापा, अब तुम फिर से विलायत नहीं जाना।"

"क्यों ?"

"मेरे को अच्छा नहीं लगता। विलायत जाकर तुम्हारी शकल और

ही तरह की हो गई है।"

प्रकाश एक रूखी-सी हंसी हंसा और बोला, "कैसी हो गई है शक्ल ?"

"पता नहीं कैसी हो गई है। पहले दूसरी तरह की थी, अब दूसरी तरह की है।"

"दूसरी तरह की कैसे ?"

"पता नहीं पहले तुम्हारे बाल काले-काले थे। अब सफेद-सफेद हो गए हैं।"

"तू इतने दिन मेरे पास नहीं आया, इसीलिए मेरे बाल सफेद हो गए हैं।"

बच्चा इतने ज़ोर से हंसा कि उसके कदम लड़खड़ा गए। "अरे पापा, तुम तो विलायत गए हुए थे," उसने कहा। "मैं तुम्हारे पास कैसे आता ? मैं क्या अकेला विलायत जा सकता हूं ?"

"क्यों नहीं जा सकता ? तू इतना बड़ा तो है।"

"मैं सचमुच बड़ा हूं न पापा ?" बच्चा ताली बजाता हुआ बोला। "तुम यह बात भी ममी से कह देना। वह कहती है मैं अभी बहुत छोटा हूं। मैं छोटा नहीं हूं न पापा ?"

"नहीं, तू छोटा कहां है ?" कहकर प्रकाश मैदान में दौड़ने लगा। "तू भागकर मुझे पकड़।"

बच्चा अपनी छोटी-छोटी टांगें पटकता हुआ दौड़ने लगा। प्रकाश को फिर अपने बचपन की एक बात याद हो आई। तब उसे दौड़ते देखकर एक बार किसीने कहा था, "अरे यह बच्चा कैसे टांगें पटक-पटककर दौड़ता है। इसे ठीक से चलना नहीं आता है क्या ?"

बच्चे की उंगली पकड़े हुए प्रकाश क्लब के बाररूम में दाखिल हुआ,

तो बारमैन अब्दुल्ला उसे देखते ही दूर से मुसकराया। "साहब के लिए दो बोतल बियर," उसने पास खड़े बैरे से कहा। साहब आज अपने एक मेहमान के साथ आया है।"

"बच्चे के लिए एक गिलास पानी दे दो," प्रकाश ने काउंटर के पास पहुंचकर कहा। "इसे प्यास लगी है।"

"खाली पानी ?" अब्दुल्ला बच्चे के गालों को प्यार से सहलाने लगा। "और सब दोस्तों को तो साहब बियर पिलाता है और इस बेचारे को खाली पानी !" और ठंडे पानी की बोतल खोलकर वह गिलास में पानी डालने लगा। जब वह गिलास बच्चे के मुंह के पास ले गया, तो बच्चे ने वह उसके हाथों से ले लिया। "मैं अपने-आप पिऊंगा," उसने कहा। "मैं छोटा थोड़े ही हूं ? मैं तो बड़ा हूं।"

"अच्छा तू बड़ा है ?" अब्दुल्ला हंसा। "तब तो तुझे पानी देकर मैंने गलती की। बड़े लोगों को तो मैं बियर पिलाता हूं।"

"बियर क्या होता है ?" बच्चे ने मुंह से गिलास हटाकर पूछा।

"बियर होता नहीं, होती है।" अब्दुल्ला ने झुककर उसे चूम लिया। "तुझे पिलाऊं क्या ?"

"नहीं," कहकर बच्चे ने अपनी बांहें प्रकाश की तरफ फैला दीं। प्रकाश उसे लेकर ड्योढ़ी की तरफ चला, तो अब्दुल्ला भी उन दोनों के साथा-साथ बाहर चला आया। "किसका बच्चा है, साहब ?" उसने धीमे स्वर में पूछा।

"मेरा लड़का है," कहकर प्रकाश बच्चे को सीढ़ी से उतारने लगा।

अब्दुल्ला हंस दिया। "साहब बहुत खुशदिल आदमी है," उसने कहा।

"क्यों ?"

अब्दुल्ला हंसता हुआ सिर हिलाने लगा। "आपका भी जवाब

नहीं है।"

प्रकाश गुस्से में कुछ कहने को हुआ मगर अपने को रोककर बच्चे को लिए हुए आगे चल दिया। अब्दुल्ला ड्योढ़ी में रुका हुआ पीछे से सिर हिलाता रहा। बैरा शेर मुहम्मद अन्दर से निकलकर आया, तो वह फिर खिलखिलाकर हंस दिया।

"क्या बात है ? अकेला खड़ा-खड़ा कैसे हंस रहा है ?" शेर मुहम्मद ने पूछा।

"साहब का भी जवाब नहीं है," अब्दुल्ला किसी तरह हंसी पर काबू पाकर बोला।

"किस साहब का जवाब नहीं है ?"

"उस साहब का," अब्दुल्ला ने प्रकाश की तरफ इशारा किया। "उस दिन बोलता था कि इसने अभी इसी साल शादी की है और आज बोलता है कि यह पांच साल का बाबा इसका लड़का है। जब आया था, तो अकेला था और आज इसके लड़का भी हो गया !" प्रकाश ने एक बार घूमकर तीखी नज़र से उसकी तरफ देख लिया। अब्दुल्ला एक बार फिर खिलखिला उठा। "ऐसा खुशदिल आदमी मैंने आज तक नहीं देखा।"

"पापा, घास हरी क्यों होती है ? लाल क्यों नहीं होती ?" क्लब से निकलकर प्रकाश ने बच्चे को एक घोड़ा किराये पर ले दिया था। लिनेनमर्ग को जानेवाली पगडंडी पर वह खुद उसके साथ-साथ पैदल चल रहा था। घास के रेशमी विस्तार पर कोहरे का आकाश इस तरह झुका हुआ था जैसे वासना का उन्माद उसे फिर से घिर आने के लिए प्रेरित कर रहा हो। बच्चा उत्सुक आंखों से आसपास की पहाड़ियों को और बीच से बहकर जाती हुई पानी की पतली धार को देख रहा था। कभी कुछ क्षणों के लिए वह अपने को भूला रहता, फिर किसी अज्ञात भाव से

प्रेरित होकर काठी पर उछलने लगता।

"हर चीज़ का अपना रंग होता है," प्रकाश ने बच्चे की एक जांघ को हाथ से दबाए हुए कहा और कुछ देर के लिए स्वयं भी हरियाली के विस्तार में खोया रहा।

"हर चीज़ का अपना रंग क्यों होता है?"

"यह कुदरत की बात है बेटे, कुदरत ने हर चीज़ का अपना रंग बना दिया है।"

"कुदरत क्या होती है?"

प्रकाश ने झुककर उसकी जांघ को चूम लिया। "कुदरत यह होती है," उसने हंसकर कहा। जांघ पर गुदगुदी होने से बच्चा भी हंसने लगा।

"तुम झूठ बोलते हो," उसने कहा।

"क्यों?"

"तुमको इसका पता ही नहीं है।"

"अच्छा, मुझे पता नहीं है, तो तू बता घास का रंग हरा क्यों होता है?"

"घास मिट्टी के अन्दर से पैदा होती है, इसलिए इसका रंग हरा होता है।"

"अच्छा? तुझे इसका कैसे पता चल गया?"

बच्चा उछलता हुआ लगाम को झटकने लगा। "मेरे को ममी ने बताया था।"

प्रकाश के होंठों पर एक विकृत-सी मुस्कराहट आ गई, जिसे उसने किसी तरह दबा लिया। उसे लगा जैसे आज भी उसके और बीना के बीच में एक द्वन्द्व चल रहा हो और बीना उस द्वन्द्व में उसपर भारी पड़ने की चेष्टा कर रही हो। "तेरी ममी ने तुझे और क्या-क्या बता रखा है?" वह बच्चे को थपथपाकर बोला, "यह भी बता रखा है कि

आदमी के दो टांगें क्यों होती हैं और चार क्यों नहीं ?"

"हां। ममी कहती थी कि आदमी के दो टांगें इसलिए होती हैं कि वह आधा ज़मीन पर चलता है और आधा आसमान में।"

"अच्छा !" प्रकाश के होंठों पर हंसी और मन में उदासी की रेखा फैल गई। "मुझे इसका नहीं पता था," उसने कहा।

"तुमको तो कुछ भी पता नहीं है, पापा !" बच्चा बोला। "इतने बड़े होकर भी पता नहीं है !"

घास, बर्फ और आकाश के रंग दिन में कई-कई बार बदल जाते थे। बदलते हुए रंगों के साथ मन भी और से और होने लगता था। सुबह उठते ही प्रकाश बच्चे के आने की प्रतीक्षा करने लगता। बार-बार वह बालकनी पर चला जाता और टूरिस्ट होटल की तरफ आंखें किए देर-देर तक खड़ा रहता। नाश्ता करने या खाना खाने के लिए भी वह वहां से नहीं हटना चाहता था। उसे डर लगता था कि बच्चा इस बीच आकर लौट न जाए। तीन दिन में उसे साथ लिए हुए वह कितनी ही बार घूमने के लिए गया था, उसके घोड़े के पीछे-पीछे दौड़ा था और उसके साथ घास पर लोटता रहा था। कभी एक दोस्त की तरह वह उसके साथ खिल-खिलाकर हंसता, कभी एक नौकर की तरह उसके हर आदेश का पालन करता। बच्चा जान-बूझकर रास्ते के कीचड़ में अपने पांव लथपथ कर लेता और फिर होंठ बिसोरकर कहता, "पापा, पांव धो दो।" वह उसे उठाए हुए इधर-उधर पानी ढूंढ़ता फिरता। बच्चे को वह जिस कोण से भी देखता, उसी कोण से उसकी तस्वीर ले लेना चाहता। जब बच्चा थक जाता और लौटकर अपनी ममी के पास जाने का हठ करने लगता, तो वह उसे तरह-तरह के प्रलोभन देकर अपने पास रोक रखना चाहता। एक बार उसने बच्चे को अपनी मां के साथ दूर से आते देखा था और उसे

साथ लाने के लिए उतरकर नीचे चला गया था। जब वह पास पहुंचा, तो बच्चा दौड़कर उसकी तरफ ग्राने की बजाय मां के साथ फोटोग्राफर की दुकान के अन्दर चला गया। वह कुछ देर सड़क पर रुका रहा; फिर यह सोचकर ऊपर चला आया कि फोटोग्राफर की दुकान से खाली होकर बच्चा अपने-आप ऊपर आ जाएगा। मगर बालकनी पर खड़े-खड़े उसने देखा कि बच्चा दुकान से निकलकर उस तरफ आने की बजाय हठ के साथ अपनी मां का हाथ खींचता हुआ उसे वापस टूरिस्ट होटल की तरफ ले चला। उसका मन हुआ कि दौड़कर जाए और बच्चे को अपने साथ ले जाए, मगर कोई चीज़ उसके पैरों को जकड़े रही और वह चुपचाप वहीं खड़ा उसे देखता रहा। शाम तक वह न जाने कितनी बार बालकनी पर आया और कितनी-कितनी देर तक खड़ा रहा। आखिर उससे नहीं रहा गया, तो उसने नीचे जाकर कुछ चेरी खरीदी और बच्चे को देने के बहाने टूरिस्ट होटल की तरफ चल दिया। अभी वह टूरिस्ट होटल से कुछ दूर ही था कि बच्चा अपनी मां के साथ बाहर आता दिखाई दिया। मगर उसपर नज़र पड़ते ही वह वापस होटल की गैलरी में भाग गया।

प्रकाश जहां था, वहीं खड़ा रहा। उस समय पहली बार उसकी आंखें बीना से मिलीं। उसे महसूस हुआ कि बीना का चेहरा पहले से कहीं सांवला हो गया है और उसकी आंखों के नीचे स्याह दायरे-से उभर आए हैं। वह पहले से काफी दुबली भी लग रही थी। कुछ क्षण रुके रहने के बाद प्रकाश आगे चला गया और चेरीवाला लिफाफा बीना की तरफ बढ़ाकर उसने खुश्क गले से कहा, "यह मैं बच्चे के लिए लाया था।"

बीना ने लिफाफा ले लिया मगर साथ ही उसकी आंखें दूसरी तरफ हट गईं। "पलाश!" उसने कुछ अस्थिर आवाज़ में बच्चे को पुकारकर कहा। "यह ले, तेरे पापा तेरे लिए चेरी लाए हैं।"

"मैं नहीं लेता," बच्चे ने गैलरी से कहा और भागकर और भी दूर चला गया।

बीना ने एक असहाय दृष्टि बच्चे पर डाली और फिर प्रकाश की तरफ देखकर बोली, "कहता है मैं पापा से नहीं बोलूंगा। वे सुबह रुके क्यों नहीं, चले क्यों गए थे ?"

प्रकाश बीना को उत्तर न देकर गैलरी में चला गया और कुछ दूर तक बच्चे का पीछा करके उसे बांहों में उठा लाया। "मैं तुमसे नहीं बोलूंगा, कभी नहीं बोलूंगा," बच्चा अपने को छुड़ाने की चेष्टा करता हुआ कहता रहा।

"क्यों, ऐसी क्या बात है ?" प्रकाश उसे पुचकारने की चेष्टा करने लगा। "पापा से भी इस तरह नाराज़ होते हैं क्या ?"

"तुमने मेरी तस्वीरें क्यों नहीं देखीं ?"

"कहां थीं तेरी तस्वीरें ? मुझे तो पता ही नहीं था।"

"पता क्यों नहीं था ? तुम दुकान के बाहर से ही क्यों चले गए थे ?"

"अच्छा ला, पहले तेरी तस्वीरें देखें, फिर घूमने चलेंगे।"

"यह सुबह आपको दिखाने के लिए ही तस्वीरें लेने गया था," बीना के साथ खड़ी नवयुवती ने कहा। प्रकाश इस बात को भूल ही गया था कि उन दोनों के साथ कोई और भी है।

"तस्वीरें मेरे पास थोड़े ही हैं ? उसीके पास हैं।"

"सुबह फोटोग्राफर ने नेगेटिव ही दिखाए थे, पॉज़िटिव वह अब इस समय देगा," उस नवयुवती ने फिर कहा।

"तो चल, पहले दुकान पर चलकर तेरी तस्वीरें ले लें। हां, देखें तो सही कैसी तस्वीरें हैं !" कहकर प्रकाश फोटोग्राफर की दुकान की तरफ चलने लगा।

'मैं ममी को साथ लेकर जाऊंगा," बच्चे ने उसकी बांहों में मचलते

हुए कहा।

"हां, हां, तेरी ममी भी साथ आ रही है," प्रकाश ने एक बार निरुपाय-सी दृष्टि से पीछे की तरफ देख लिया और जैसे किसी अदृश्य व्यक्ति से कहा, "देखिए, आप भी साथ आ जाइए, नहीं तो यह रोने लगेगा।"

बीना होंठ दांतों में दबाए हुए कुछ क्षण आंखें झपकती रहीं, फिर चुपचाप साथ चल दी।

फोटोग्राफर की दुकान में दाखिल होते ही बच्चा प्रकाश की बांहों से उतर गया और आदेश के स्वर में फोटोग्राफर से बोला, "मेरे पापा को मेरी तस्वीरें दिखाओ।" उसके स्वर से कुछ ऐसा भी लगता था जैसे वह अपने पर लगाए गए किसी अभियोग का उत्तर दे रहा हो। फोटोग्राफर ने तस्वीरें निकालकर मेज पर फैला दीं, तो बच्चा उनमें से एक-एक तस्वीर चुनकर प्रकाश को दिखाने लगा। "देखो पापा, यह वहीं की तस्वीर है न जहां से तुमने कहा था कि सारा कश्मीर नजर आता है? और यह तस्वीर भी देखो पापा, जो तुमने मेरी घोड़े पर उतारी थी...।"

"दो दिन से बिलकुल साफ बोलने लगा है," बीना की सहेली ने धीरे से कहा। "कहता है पापा ने कहा है कि तू बड़ा हो गया है, इसलिए अब तुतलाकर न बोला कर।"

प्रकाश कुछ न कहकर तस्वीरें देखता रहा। फिर जैसे कुछ याद हो आने से उसने दस रुपये का एक नोट निकालकर फोटोग्राफर को देते हुए कहा, "इसमें से आप अपने पैसे काट लीजिए!"

फोटोग्राफर पल-भर असमंजस में उसे देखता रहा। फिर बोला, "देखिए, पैसे तो अभी आप ही के मेरी तरफ निकलते हैं। मेम साहब ने जो बीस रुपये परसों दिए थे, उनमें से दो-एक रुपये अभी बचते होंगे। कहें, तो हिसाब कर दूं।"

"नहीं रहने दीजिए, हिसाब फिर हो जाएगा," कहकर प्रकाश ने नोट वापस जेब में रख लिया और बच्चे की उंगली पकड़े हुए दुकान से बाहर निकल आया। कुछ कदम चलने पर उसे पीछे से बीना का स्वर सुनाई दिया, "यह आपके साथ घूमने जा रहा है क्या ?"

"हां !" प्रकाश ने चौंककर पीछे देख लिया। "मैं अभी थोड़ी देर में इसे वापस छोड़ जाऊंगा।"

"देखिए, आपसे एक बात कहनी थी...।"

"कहिए...।"

बीना पल-भर सोचती हुई चुप रही। फिर बोली, "इसे ऐसी कोई बात न बताइएगा जिससे यह...।"

प्रकाश को लगा जैसे कोई चीज़ उसके स्नायुओं को चीरती चली गई हो। उसकी आंखें झुक गईं और उसने धीरे से कहा, "नहीं, मैं ऐसी कोई बात इससे नहीं कहूंगा।" उसे खेद होने लगा कि एक दिन पहले जब बच्चा हठ करके कह रहा था कि 'पापा' और 'पिताजी' एक ही व्यक्ति को नहीं कहते—'पापा' पापा को कहते हैं और 'पिताजी' ममी के पापा को कहते हैं—तो वह क्यों उसकी गलतफहमी दूर करने का प्रयत्न करता रहा था ?

वह बच्चे के साथ अकेला क्लब की सड़क पर चलने लगा, तो कुछ दूर जाकर बच्चा सहसा रुक गया। "हम कहां जा रहे हैं, पापा ?" उसने पूछा।

"पहले क्लब चल रहे हैं," प्रकाश ने कहा। "वहां से घोड़ा लेकर आगे घूमने जाएंगे।"

"नहीं, मैं वहां उस आदमी के पास नहीं जाऊंगा।" कहकर बच्चा सहसा पीछे की तरफ चल दिया।

"किस आदमी के पास ?"

"वह जो वहां पर क्लब में था। मैं उसके हाथ से पानी भी नहीं पिऊंगा।"

"क्यों?"

"मुझे वह आदमी अच्छा नहीं लगता।"

प्रकाश पल-भर बच्चे के चेहरे को देखता रहा, फिर वह भी वापस चल दिया। "हां, हम उस आदमी के पास नहीं चलेंगे," उसने कहा। "मुझे भी वह आदमी अच्छा नहीं लगता।"

बहुत दिनों के बाद उस रात प्रकाश को गहरी नींद आई थी। एक ऐसी विस्मृति-सी नींद जिसमें स्वप्न-दुःस्वप्न कुछ न हो, उसके लिए लगभग भूली हुई चीज़ हो चुकी थी। फिर भी जागने पर उसे अपने में एक ताजगी का अनुभव नहीं हुआ—अनुभव हुआ एक खालीपन का ही। जैसे कि कोई चीज़ उसके अन्दर उफनती रही हो, जो गहरी नींद सो लेने से चुक गई हो। रोज़ की तरह उठकर वह बालकनी पर गया। देखा आकाश साफ है। रात को सोया था, तो वर्षा हो रही थी। परन्तु उस धुले-निखरे हुए आकाश को देखकर आभास तक नहीं होता था कि कभी वहां बादलों का अस्तित्व भी था। सामने की पहाड़ियां सुबह की धूप में नहाकर बहुत उजली हो उठी थीं।

प्रकाश कुछ देर वहां खड़ा रहा—श्रान्तिरहित, और विचारहीन। फिर सहसा दूर के छोर में उठते हुए बादल की तरह उसे कोई चीज़ अपने में उमड़ती हुई प्रतीत हुई और उसका मन एक अज्ञात आशंका से सिहर गया। तो क्या···?

वह बालकनी से हट आया। पिछली शाम को बच्चे ने बताया था कि उसकी ममी कह रही है कि दिन साफ हुआ, तो सुबह वे लोग वहां से चले जाएंगे। रात को जिस तरह वर्षा हो रही थी, उससे सुबह तक

आकाश के साफ होने की कोई सम्भावना नहीं लगती थी। इसलिए सोने के समय उसका मन इस ओर से लगभग निश्चिन्त था। परन्तु रात-रात में आकाश का दृश्यपट बिलकुल बदल गया था। तो क्या सचमुच आज ही उन लोगों को वहां से चले जाना था ?

उसने कमरे के बिखरे हुए सामान को देखा—दो-चार इनी-गिनी चीज़ें ही थीं। चाहा कि उन्हें सहेज दे। मगर किसी चीज़ को रखने-उठाने को मन नहीं हुआ। बिस्तर को देखा जिसमें रोज़ से बहुत कम सलवटें पड़ी थीं। लगा जैसे रात की गहरी नींद के लिए वह बिस्तर ही दोषी हो और गहरी नींद ही—बरसते हुए आकाश के साफ हो जाने के लिए ! उसने बिस्तर की चादर को हिला दिया कि उसमें और सलवटें पड़ जाएं मगर उससे चादर में जो दो-एक सलवटें थीं, वे भी निकल गईं। वह फिर से एक नींद लेने के इरादे से बिस्तर पर लेट गया।

शरीर में थकान बिलकुल नहीं थी, इसलिए नींद नहीं आई। कुछ देर करवटें लेने के बाद वह नहाने-धोने के लिए उठ गया। लड़खड़ाते क़दमों से सुबह दोपहर की तरफ बढ़ने लगी, तो उसके मन को कुछ सहारा मिलने लगा। वह चाहने लगा कि इसी तरह शाम हो जाए और फिर रात—और बच्चा उससे विदा लेने के लिए न आए। परन्तु इसी तरह जब दोपहर भी ढलने को आ गई और बच्चा नहीं आया, तो उसके मन में धीरे-धीरे एक और ही आशंका सिर उठाने लगी। वह सोचने लगा कि दिन साफ होने से उसकी ममी कहीं सुबह-सुबह ही तो उसे लेकर वहां से नहीं चली गई ?

वह बार-बार बालकनी पर जाता—एक धड़कती हुई आशा और आशंका लिए हुए। बार-बार टूरिस्ट होटल की तरफ जानेवाले रास्ते पर नज़र डालता और एक अनिश्चित-सी अनुभूति लिए हुए कमरे में लौट आता। उसकी धमनियों में लहू का हर कण, मस्तिष्क में चेतना

का हर बिन्दु उत्कंठा से व्याकुल था। उसने कुछ खाया नहीं था, इसलिए भूख भी उसे परेशान कर रही थी। कुछ देर के बाद कमरा बन्द करके वह खाना खाने चला गया। मोटे-मोटे कौर निगलकर उसने किसी तरह दो रोटियां गले से उतारां और तुरन्त वापस चल पड़ा। कुछ क्षणों के लिए भी कमरे से बाहर और बालकनी से दूर रहना उसे एक अपराध की तरह लग रहा था। लौटते हुए उसने सोचा कि उसे खुद टूरिस्ट होटल में जाकर पता कर लेना चाहिए कि वे लोग वहीं हैं या चले गए हैं। मगर सड़क की चढ़ाई चढ़ते हुए उसने दूर से ही देखा—बीना बच्चे के साथ उसकी बालकनी के नीचे खड़ी थी। वह हांफता हुआ तेज-तेज चलने लगा।

वह पास जा पहुंचा, तो भी बच्चे ने उसकी तरफ नहीं देखा। वह अपनी मां का हाथ खींचता हुआ किसी बात के लिए हठ कर रहा था। प्रकाश ने उसकी बांह को हाथ में ले लिया, तो वह उससे बांह छुड़ाने का प्रयत्न करने लगा। "मैं तुम्हारे घर नही जाऊंगा," उसने लगभग चीखकर कहा। प्रकाश अचकचा गया और मूढ़-सा उसकी तरफ देखता रहा।

"क्यों, तू मुझसे नाराज़ है क्या ?" उसने पूछा।

"ममी मेरे साथ क्यों नहीं चलती ?" बच्चा फिर उसी तरह चिल्लाया।

प्रकाश और बीना की आंखें एक-दूसरे की तरफ उठने को हुईं, मगर पूरी तरह नहीं उठ पाईं। प्रकाश ने बच्चे का बांह फिर थाम ली और बीना से कहा, "आप भी साथ आ जाइए न !"

"इसे आज जाने क्या हुआ है ?" बीना झुंझलाहट के साथ बोली। "सुबह से ही तंग कर रहा है !"

"इस वक्त यह आपके बिना ऊपर नहीं जाएगा," प्रकाश ने कहा। 'आप साथ आ क्यों नहीं जातीं ?"

"चल मैं तुझे ज़ीने तक पहुंचा देती हूं," बीना उसे उत्तर न देकर बच्चे से बोली। "ऊपर से जल्दी ही लौट आना। घोड़ेवाले कितनी देर से तैयार खड़े हैं।"

प्रकाश को अपने अन्दर एक नश्तर-सा चुभता महसूस हुआ। मगर जल्द ही उसने अपने को संभाल लिया। "आप लोग आज ही जा रहे हैं क्या ?" वह किसी तरह कठिनाई से पूछ सका।

"जी हां," बीना दूसरी तरफ देखती रही। "जाना तो सुबह-सुबह ही था मगर इसके हठ की वजह से इतनी देर हो गई है। अब भी यह…।" और वह बात बीच में ही छोड़कर उसने बच्चे से फिर कहा, "तो चल तुझे ज़ीने तक पहुंचा दूं।"

बच्चा प्रकाश के हाथ से बांह छुड़ाकर कुछ दूर भाग गया। "मैं नहीं जाऊंगा," उसने कहा।

"अच्छा आ जा," बीना बोली। "मैं तुझे ज़ीने के ऊपर तक छोड़ आऊंगी—उस दिन की तरह।"

"मैं नहीं जाऊंगा," और बच्चा कुछ कदम और भी दूर चला गया।

"आप साथ आ क्यों नहीं जातीं ? यह इस तरह अपना हठ नहीं छोड़ेगा," प्रकाश ने कहा। बीना ने आधे क्षण के लिए उसकी तरफ देखा। उस दृष्टि में आक्रोश के अतिरिक्त न जाने क्या-क्या भाव था ! परन्तु आधे क्षण में ही वह भाव धुल गया और बीना ने अपने को सहेज लिया। उसके चेहरे पर एक तरह की दृढ़ता आ गई और उसने बच्चे के पास जाकर उसे उठा लिया। "तो चल मैं तेरे साथ चलती हूं," उसने कहा।

बच्चे का रुआंसा भाव एक क्षण में ही बदल गया और उसने हंसते हुए अपनी मां के गले में बांहें डाल दीं। प्रकाश ने धीरे से कहा, "आइए" और उन दोनों के आगे-आगे चलने लगा।

ऊपर कमरे में पहुंचकर बीना ने बच्चे को नीचे उतार दिया और कहा, "ले, अब मैं जा रही हूं।"

"नहीं," बच्चे ने उसका हाथ पकड़ लिया। "तुम भी यहां बैठो।"

"बैठिए," प्रकाश ने कुरसी पर पड़ी हुई दो-एक चीज़ें जल्दी से उठा दीं और कुरसी बीना की तरफ बढ़ा दी। बीना कुरसी पर न बैठकर चारपाई के कोने पर बैठ गई। बच्चे का ध्यान सहसा न जाने किस चीज़ ने खींच लिया। वह उन दोनों को छोड़कर बालकनी में भाग गया और वहां से उचककर सड़क की तरफ देखने लगा।

प्रकाश कुरसी की पीठ पर हाथ रखे जैसे खड़ा था, वैसे ही खड़ा रहा। बीना चारपाई के कोने पर और भी सिमटकर दीवार की तरफ देखने लगी। सहसा असावधानी के एक क्षण में उनकी आंखें मिल गईं, तो बीना ने जैसे पूरी शक्ति संचित करके कहा, "कल इसकी जेब में कुछ रुपये मिले थे। आपने रखे थे?"

प्रकाश सहसा ऐसे हो गया जैसे किसीने उसे पकड़कर झकझोर दिया हो। "हां," उसने लड़खड़ाते हुए स्वर में कहा। "सोचा था कि उनसे यह कोई चीज़...कोई चीज़ बनवा लेगा।"

बीना पल-भर चुप रही। फिर बोली, "क्या चीज़ बनवानी होगी?"

"कोई भी चीज़ बनवा दीजिएगा। कोई अच्छा-सा ओवरकोट या....।"

कुछ देर फिर चुप्पी रही। फिर बीना बोली, "कैसा कोट बनवाना होगा?"

"कैसा भी बनवा दीजिएगा। जैसा इसे अच्छा लगे, या...या जैसा आप ठीक समझें।"

"कोई खास कपड़ा लेना हो, तो बता दीजिए।"

"नहीं, खास कोई नहीं। कैसा भी ले लीजिएगा।"

"कोई खास रंग···?"

"नहीं···हां···अगर नीले रंग का हो, तो ज़्यादा अच्छा रहेगा।"

बच्चा उछलता हुआ बालकनी से लौट आया और बीना का हाथ पकड़कर बोला, "अब चलो।"

"पापा से तूने प्यार तो किया ही नहीं और आते ही चल भी दिया?" प्रकाश ने उसे बांहों में ले लिया। बच्चे ने उसके होंठों से होंठ मिलाकर एक बार अच्छी तरह उसे चूम लिया और फिर झट से उसकी बांहों से उतरकर मां से बोला, "अब चलो।"

बीना चारपाई से उठ खड़ी हुई। बच्चा उसका हाथ पकड़कर उसे बाहर की तरफ खींचने लगा। "तलो न ममी देल हो लही है," वह फिर तुतलाने लगा और बीना को साथ लिए हुए दहलीज़ पार कर गया।

"तू जाकर पापा को चिट्ठी लिखेगा न?" प्रकाश ने पीछे से पूछा।

"लिथूंदा।" मगर उसने पीछे मुड़कर नहीं देखा। पीछे मुड़कर देखा एक बार बीना ने, और जल्दी से आंखें हटा लीं। उसकी आंखों के कोरों में अटके हुए आंसू उसके गालों पर बह आए थे। "तूने पापा को टा-टा नहीं किया," उसने बच्चे के कन्धे पर हाथ रखे हुए कहा। आंखों की तरह उसका स्वर भी भीगा हुआ था।

"टा-टा पापा!" बच्चे ने बिना पीछे की तरफ देखे हाथ हिला दिया और ज़ीने से उतरने लगा। आधे ज़ीने से फिर उसकी आवाज़ सुनाई दी, "पापा का घल अच्छा नहीं है ममी, हमाले वाला घल अच्छा है। पापा के घल में तो कुछ भी छामान ही नहीं है···!"

"तू चुप करेगा कि नहीं?" बीना ने उसे झिड़क दिया। "जो मुंह में आता है बोलता जाता है।"

"नहीं तुप कलूंगा, नहीं कलूंगा तुप···," बच्चे का स्वर फिर रुआंसा हो गया और वह तेज़-तेज़ कदमों से नीचे उतरने लगा। "पापा का घल

गन्दा ! पापा का घल थू…!"

रात होते-होते आकाश फिर घिर आया। प्रकाश क्लब के बाररूम में बैठा एक के बाद एक बियर की बोतलें खाली करता रहा। बारमैन अब्दुला लोगों के लिए रम और व्हिस्की के पेग ढालता हुआ बार-बार कनखियों से उसकी तरफ देख लेता था। इतने दिनों में पहली बार वह प्रकाश को इस तरह पीते देख रहा था। "आज लगता है इस साहब ने कहीं से बहुत माल मारा है," उसने एक बार धीमे स्वर में शेर मुहम्मद से कहा। "आगे कभी एक बोतल से ज़्यादा नहीं पीता और आज चार-चार बोतलें पीकर भी बस करने का नाम नहीं ले रहा।"

शेर मुहम्मद ने सिर्फ मुंह बिचका दिया और अपने काम में लगा रहा।

प्रकाश की आंखें अब्दुल्ला से मिलीं, तो अब्दुल्ला मुस्करा दिया। प्रकाश कुछ क्षण इस तरह उसे देखता रहा जैसे वह इन्सान न होकर एक धुंधला-सा साया हो और अपने सामने का गिलास परे सरकाकर उठ खड़ा हुआ। काउंटर के पास जाकर उसने दस-दस के दो नोट निकालकर अब्दुल्ला के सामने रख दिए। अब्दुल्ला बाकी पैसे गिनता हुआ खुशामदी स्वर में बोला, "आज साहब बहुत खुश नज़र आता है।"

"अच्छा ?" प्रकाश इस तरह उसे देखता रहा जैसे उसके देखते-देखते वह साया धुंधला होकर बादलों में गुम होता जा रहा हो। जब वह चलने को हुआ, तो अब्दुल्ला ने पहले सलाम किया और फिर पूछ लिया, "क्यों साहब, वह कौन था उस दिन आपके साथ? किसका लड़का था वह ?"

प्रकाश को लगा जैसे वह साया अब बिलकुल गुम हो गया हो और उसके सामने सिर्फ बादल ही बादल घिरा रह गया हो। उसने जैसे दूर

बादल के गर्भ में देखने की चेष्टा करते हुए कहा; "कौन लड़का ?"

अब्दुल्ला पल-भर के लिए भौंचक्का-सा हो रहा, फिर सहसा खिल-खिलाकर हंस पड़ा। "तब तो मैंने शेर मुहम्मद से ठीक ही कहा था···," वह बोला।

"क्या कहा था ?"

"कि हमारा साहब तबीयत का बादशाह है। जब चाहे जिसके लड़के को अपना लड़का बना ले और जब चाहे···यहां गुलमर्ग में तो यह सब चलता है ! आप जैसा ही हमारा एक और साहब है···"

प्रकाश को लगा कि बादल बीच से फट गया है और चीलों की कई-एक पंक्तियां उस दर्रे में से होकर दूर-दूर उड़ी जा रही हैं—वह चाह रहा है कि दर्रा किसी तरह भर जाए, जिससे वे पंक्तियां आंखों से ओझल हो जाएं; मगर दर्रे का मुहाना और-और बड़ा होता जा रहा है। उसके गले से एक अस्पष्ट-सी आवाज़ निकल पड़ी और वह अब्दुल्ला की तरफ से आंखें हटाकर चुपचाप वहां से चल दिया।

"बस एक बाज़ी और···!" अपनी आवाज़ की गूंज प्रकाश को स्वयं बहुत अस्वाभाविक लगी। उसके साथियों ने हल्का-सा विरोध किया मगर पत्ते एक बार फिर बंटने लगे।

कार्ड-रूम तब तक लगभग खाली हो चुका था। कुछ देर पहले तक वहां काफी चहल-पहल थी—नाज़ुक हाथों से पत्तों की नाज़ुक चालें चल रही थीं और शीशे के नाज़ुक गिलास रखे और उठाए जा रहे थे। मगर अब आसपास चार-चार खाली कुर्सियों से घिरी हुई चौकोर मेज़ें बहुत अकेली और उदास लग रही थीं। पालिश की चमक के बावजूद उनमें एक वीरानगी आ गई थी। सामने की दीवार में बुखारी की आग भी कब की ठंडी पड़ चुकी थी। जाली के उस तरफ कुछ बुझे-अधबुझे

ंगारे ही रह गए थे—सर्दी से ठिठुरकर स्याह पड़ते और राख में गुम होते हुए।

उसने पत्ते उठा लिए। हर बार की तरह इस बार भी सब बेमेल पत्ते थे—ऐसी बाज़ी कि आदमी फेंककर अलग हो जाए। मगर उसीके अनुरोध से पत्ते बंटे थे, इसलिए वह उन्हें फेंक नहीं सकता था। उसने नीचे से पत्ता उठाया, तो वह और भी बेमेल था। हाथ से कोई भी पत्ता चलकर वह उन पत्तों का मेल बैठाने का प्रयत्न करने लगा।

बाहर मूसलाधार वर्षा हो रही थी—पिछली रात जैसी वर्षा हुई थी, उससे भी तेज़। खिड़की के शीशों से टकराती हुई बूंदें बार-बार एक चुनौती लिए हुए आती थीं, परन्तु सहसा बेबस होकर नीचे को ढुलक जाती थीं। उन बहती हुई धारों को देखकर लगता था जैसे कई एक चेहरे खिड़की के साथ सटकर अन्दर झांक रहे हों और लगातार रो रहे हों। किसी क्षण हवा से किवाड़ हिल जाते थे, तो वे चेहरे जैसे हिचकियां लेने लगते थे। हिचकियां बन्द होने पर वे गुस्से से घूरने लगते। उन चेहरों के पीछे अंधेरा छटपटाता हुआ दम तोड़ रहा था।

"डिक्लेयर!" प्रकाश चौंक गया। उसके हाथ में पत्ते अभी उसी तरह थे—इस बार भी उसे फुल हैंड ही देना था। पत्ते फेंककर उसने पीछे टेक लगा ली और फिर खिड़की से सटे हुए चेहरों को देखने लगा।

"तुम बहुत ही खुशकिस्मत हो प्रकाश, सचमुच हममें सबसे खुशकिस्मत आदमी तुम्हीं हो...।" प्रकाश की आंखें खिड़की से हट आईं। पत्ते उठाकर रख दिए गए थे और मेज़ पर हारजीत का हिसाब किया जा रहा था। हिसाब करनेवाला व्यक्ति ही उससे कह रहा था, "कहते हैं न कि जो पत्तों में बदकिस्मत हो, वह ज़िन्दगी में खुशकिस्मत होता है! अब देख लो, सबसे ज़्यादा तुम्हीं हारे हो, इसलिए यह मनना पड़ेगा कि सबसे खुशकिस्मत आदमी तुम्हीं हो।"

प्रकाश ने अपने नाम के आगे लिखे गए जोड़ को देखा। पल-भर के लिए उसकी धड़कन बढ़ गई कि उसकी जेब में उतने पैसे हैं भी या नहीं। जेब में हाथ डालकर उसने पूरी जेब खाली कर ली। लगभग हारी हुई रकम के बराबर ही पैसे जेब में थे। वह रकम अदाकर देने के बाद दो-एक छोटे-छोटे सिक्के ही पास में बच रहे—और उनके साथ वह मुचड़ा हुआ अन्तर्देशीय पत्र जो शाम की डाक से आया था और जिसे जेब में रखकर वह क्लब चला आया था। पत्र निर्मला का था जो उसने अब तक खोलकर पढ़ा नहीं था। जेब में पड़े-पड़े वह पत्र काफी मुचड़ गया था। निर्मला के अक्षरों की बनावट पर नज़र पड़ते ही निर्मला के कई-कई उन्मादी चेहरे उसके सामने आने लगे—उसके हाथ का लिखा एक-एक अक्षर जैसे एक-एक चेहरा हो! घर से चलने के दिन भी वह उसके कितने-कितने चेहरे देखकर आया था! एक चेहरा था जो हंस रहा था, एक था जो रो रहा था; एक बाल खोले हुए ज़ोर-ज़ोर से चिल्ला रहा था और धमकियां दे रहा था और एक''''''एक चेहरा भूखी आंखों से उसके शरीर को निगलना चाह रहा था! उसने रोज़ के इस्तेमाल का कुछ सामान साथ लाना चाहा था, तो एक चेहरा उसके साथ मल्लयुद्ध करने पर उतारू हो गया था।

"निर्मला!" उसने हतप्रभ होकर कहा था। "तुम्हें इस तरह गुत्थम-गुत्था होते शरम नहीं आती?"

"क्यों?" निर्मला हंस दी थी। "मरद और औरत रात-दिन गुत्थम-गुत्था नहीं होते क्या?"

वह बिना एक कमीज़ तक साथ लिए घर से चला आया था। बनियान, तौलिया, कंघा, कमीज़ सब कुछ उसने आते हुए रास्ते में खरीदा था—यह सोचने के लिए वह नहीं रुका था कि उसके पास जो चार-पांच सौ रुपये की पूंजी है, वह इस तरह कितने दिन चलेगी! बिछाने-ओढ़ने

का सामान भी उसे वहां पहुंचकर ही किराये पर लेना पड़ा था……!

और वहां आने के चौथे-पांचवें रोज़ से ही निर्मला के पत्र आने लगे थे—वह उसके किसी मित्र के यहां जाकर उसका पता लगा आई थी। उन पत्रों में भी निर्मला के वे सब चेहरे ज्यों के त्यों विद्यमान रहते थे……वह सख्त बीमार है और अस्पताल जा रही है……उसके भाई पुलिस में खबर करने जा रहे हैं कि उनका बहनोई लापता हो गया है… वह रात-दिन बेचैन रहती है और दीवारों से पूछती है कि उसका "चांद कहां है"……वह जोगिन का वेश धारण करके जंगलों में जा रही है… दो दिन के अन्दर-अन्दर पत्र का उत्तर न आया, तो उसके भाई उसे हवाई जहाज़ में बिठाकर वहां भेज देंगे…उसके छोटे भाई ने उसे बहुत पीटा है कि वह अपने 'खसम' के पास क्यों नहीं जाती……!

अन्तर्देशीय पत्र प्रकाश की उंगलियों में मसल गया था। उसे फिर से जेब में रखकर वह उठ खड़ा हुआ। बाहर ड्योढ़ी में कुछ लोग जमा थे—कि बारिश रुके, तो वहां से जाएं। उनके बीच से होकर वह बाहर निकल आया।

"आप इस बारिश में जा रहे हैं?" किसीने उससे पूछा। उसने चुपचाप सिर हिला दिया और कच्चे रास्ते पर चलने लगा। नानने केवल 'नीडोज़ होटल' की बत्तियां जगमगा रही थीं—बाकी सब तरफ दाएं-बाएं और ऊपर-नीचे अंधेरा ही अंधेरा था। क्लब के अहाते से निकलकर वह सड़क पर पहुंचा, तो पानी और भी तेज़ हो गया।

उसका सिर पूरा भीग गया था और पानी की धारें गले से होकर कपड़ों के अन्दर जा रही थीं। हाथ-पैर सुन्न हो रहे थे मगर आंखों में उसे एक जलन-सी महसूस हो रही थी। कीचड़ से लथपथ पैर रास्ते में आवाज़ करते थे तो उसके शरीर में कोई चीज़ झनझना उठती थी। सहसा एक नई सिहरन उसके शरीर में भर गई। उसे लगा कि वह

सड़क पर अकेला नहीं है—कोई और भी अपने नन्हे-नन्हे पांव पटकता हुआ उसके साथ चल रहा है। रास्ते की नाली पर बना हुआ लकड़ी का छोटा-सा पुल पार करते हुए उसने घूमकर उस तरफ देखा। उसके साथ-साथ चल रहा था एक भीगा हुआ कुत्ता—कान झटकता हुआ, खामोश और अन्तर्मुख !